हैं, वे सिर धुनते हैं, और इन गीतों के मनोमुग्धकारी संगीत और दिल में उथल-पुथल मचा देने वाले भावों में खोकर रह जाते हैं, जो आज-कल एसे कहीं दिखाई नहीं देते।

और एक लेख हमारे मित्र श्री यशपाल ने 'रूपाभ' के अप्रैल १६४८ के अंक में छापा था, जिसमें पंजाब के दो गीत दिये गये हैं। उसके एक अंश से यह लेख समाप्त करता हूँ :

"साहित्य में जन की भावना का प्रतीक जनगीत से अधिक और क्या हो सकेगा? एक तो यह है ही जनगीत; क्योंकि उसमें कहीं बहुत पीछे ओझल-सा रह जाता है, यहाँ तक कि गीत को अपनी ही भावना अनुभव कर और ऐसा विश्वास कर जन गीतकार का नाम ही भूल जाता है। कभी-कभी तो जन स्वयं ही ऐसे गीतों का रचयिता होता है। ऐसे गीतों में वातावरण के आधार पर उनकी लय या धुन ही भाव-अभिव्यक्ति का प्रधान माध्यम होती है, जो शनैः-शनैः जन के हृदयों में प्रस्फुटित और विकसित होकर सर्वमान्य रूप ले लेती है। इन गीतों के शब्द और पद भी इसी प्रकार चुने जाकर मान्य हो जाते हैं। परन्तु अत्यन्त सुलभ और साधारण समझे जाने के कारण यह गीत प्रायः ही साहित्यिक विवेचना या क्रम से वंचित भी रह जाते हैं।

ऐसे जन गीत अपने स्थान के भौगोलिक और सामाजिक वातावरण का एक बहुत स्पष्ट संकेत और चित्र लिये रहते हैं। पंजाबी देहात का ऐसा ही एक बहुत साधारण गीत है :

उच्चियाँ लम्मियाँ टाहियाँ वे
विच गुजरी दी पींग वे माहिया

गीत की भाषा, गीत के देश और उसके जन से परिचित के लिए इस छन्द की दूर्बीन के छिद्र से एक बहुत व्यापक दृश्य का चित्रपट खुल जाता है :

शीशम के ऊँचे और लम्बे कद्दावर पेड़।

शीशम के पेड़ ऊँचे और लम्बे! युक्तप्रान्त की कोमल उर्वरा भूमि और वातावरण में वर्षाधिक्य से पर्याप्त न भी पाये, लुचलुचा कर टेढ़े और फैल जाने वाले शीशम नहीं। ऐसे शीशम जिन्हें पृथ्वी से पर्याप्त रस पाने के लिए अपनी जड़ों को कठोर धरती का कलेजा फोड़ कर बहुत गहराई तक धँसा देना पड़ता है और जिनके पत्रदल कड़ी लू और कड़े पाले दोनों का ही सामना करने के लिए अधिक घने, अधिक मोटे और अधिक श्यामल होते हैं। जिन वृक्षों के शिखर की ओर आँख उठाने से सिर की टोपी पीछे गिर पड़ती है और जिनकी

घनी छाया के घेरे के बाहर चिलचिलाती धूप में फैले खेतों में आँखें चौंधियाँ जाती हैं। जिसके समीप ही पंजाबी देहात का विशेष आश्रय, एक रहट काष्ठ की रगड़ से शनैः शनैः और मधुर राग अलापता हुआ गहरे कुएँ से ठंडा पानी खींच-खींच कर तपते खेतों की भूमि पर फैलाता रहता है और तपती दुपहरी में किसान का परिवार उस टाल्ही (शीशम) की छाया में मोटी रोटियों की गठरी और छाछ का बर्तन लेकर एकत्र होता है। हे माहिआ, ऐसे ऊँचे लम्बे और घने शीशमों में गुजरी की पींग या झूला बँधा है।

नायक माहिआ और नायिका गुजरी के परिचय की भी कुछ आवश्यकता है :

माहिआ प्रायः गंगा यमुना के मध्य देश के कान्ह का समानार्थक हो सकता है परन्तु उससे कुछ भिन्न। ठीक वैसे ही जैसे कि युक्तप्रान्त का शीशम-पंजाबी की टाल्ही से। माहिआ प्रायः लाठी लेकर भैंसों के साथ जंगलों में या नदियों के कछारों में घूमता है। उसके बाहु और जंघा भी अपनी परिस्थितियों के अनुकूल हैं। वह उतना चुलबुला और चटोरा नहीं, उसकी आँख कुछ खोई-खोई-सी और तबियत का निरपेक्ष-सा है। वह सुरीली तीखी वंशी नहीं, कुछ भारी स्वर का अलगोजा कभी-कभी बजाता है। सूक्ष्म संकेत की अपेक्षा उसके लिए पुकार की जरूरत रहती है और तब भी एक बार पगड़ी के नीचे सिर को खुजा कर ही वह कुछ समझ पाता है शायद यह भैंस के भारी दूध का प्रभाव है। लेकिन जब समझ पाता है तो फिर अंधेरी रात में भारी दरिया फाँदता है और राह में दही चुराने की अपेक्षा, प्रेमिका के भोजन के लिए अपनी जाँघ से माँस काट कर राँधने लगता है।

वैसे ही गुजरी ग्वालिन का समानार्थक होते हुए भी कुछ भिन्न है। वह सकुचाती सलोनी नहीं, धरती पर पाँव धमक कर चलती सीधी शहतीर है, दूध-छाछ से पली गोरी। यों गुजरी अपने भोले और सलोनेपन की व्यंजना के कारण नागरिक पंजाबी के लिए भी प्यार का सम्बोधन है। महाराज रणजीतसिंह की एक रानी के लिए भी यही सम्बोधन था और आज भी प्यार का यह नाम डायलेट के परिमार्जन के बावजूद चलता ही है। सो टाल्हियों की पोढ़ी शाखों से लटकी पींग या झूले पर गुजरी और माहिआ की बात है :

जन-गीत कहता है :

पींग झुटेन्दे दो जने वे
आशिक ते मशूक वे माहिआ।

दो जने प्रेमी और प्रेमिका झूला झूल रहे थे।

पींग सी पतली मशूक सी भारा,
भूटे लैं दें दूर दे माहिआ।

उस भूले की रस्सी पतली और कमज़ोर थी, लेकिन वे दोनों जने दूर-दूर के हिलोरे ले रहे थे।

पींग भुटेंन्दे डिग पये,
हो गये चकनाचूर वे माहिआ।

भूला भूलने के इस खेल में वे दोनों गिर पड़े और गिरकर चकनाचूर हो गये।

गीत का रूपक दुखान्त है। गीत माहिआ को सम्बोधन करता है। इससे यह स्पष्ट है कि यह प्रेमिका की उक्ति है और वह अपने प्रेमी माहिआ को ले गिर कर चकनाचूर हो जाने की व्यथा का वर्णन करती है।

पतली कमज़ोर रस्सी के भूले पर वज़नी प्रेमिका को लेकर भूलने की बचकाना भूल की वक्रोक्ति में केवल प्राणों से अधिक मूल्यवान प्रेमी माहिआ को विरोधी सामाजिक परिस्थितियों में पा सकने के प्रयास की विफलता की ओर ही संकेत है या इस वक्रोक्ति की कुछ आध्यात्मिक या मार्फती व्यंजना भी है। अपर्याप्त दृढ़ निश्चय और साधना का समय लेकर आध्यात्मिक सिद्धि की चेष्टा करने वाला साधक कैसे असफल हो जाता है, यह सांसारिक जीवन के लिए एक सुझाव है कि अपनी परिस्थितियों और साधनों के विचार से ही मनुष्य को इच्छा के हिलोरे लेने चाहिएँ वरना सामर्थ्य से अधिक वस्तु के लिए बावले बनने से परिणाम आत्मघात ही होता है। यह जनगीत भूले और विनोद के समय गाया जाने पर भी अर्थ और व्यंजना की गुरु गम्भीरता लिये है।"